देखता हूँ यातुधान-वंश-मान-भानु मैं
आज चिर राहुग्रस्त ! की थी शम्भु-सेवा क्या
यत्न कर मैं ने फल पाने के लिए यही ?
कैसे मैं फिरूँगा—मुझे कौन बतलावेगा—
कैसे मै फिरूँगा हाय ! शून्य लङ्का-धाम में ?
दूँगा सान्त्वना क्या मैं तुम्हारी उस माता को,
कौन बतलावेगा मुझे हे वत्स ? पूछेगी
मन्दोदरी रानी जब कह यह मुझसे—
'पुत्र कहाँ मेरा ? कहाँ पुत्रबधू मेरी है ?
रक्षःकुलराज, सिन्धुतीर पर दोनों को
किस सुख-सङ्ग कहो, छोड़ तुम आये हो ?'
किस मिस से मैं उसे जा के समझाऊँगा—
कहके क्या उससे हा ! कहके क्या उससे ?
हा सुत ! हा वीरश्रेष्ठ ! चिर रणविजयी !
हाय ! बधू, रक्षोलक्ष्मि, रावण के भाल मे
विधि ने लिखी है यह पीड़ा किस पाप से
दारुण ?"
अधीर हुए कैलासाद्रि धाम में
शूली ! हुई भाल पर लोड़ित जटावली;
गरजा फणीन्द्र-वृन्द भीम फुफकार से;
धक धक भाल-वह्नि-ज्वाला उठी काल-सी;
कल्लोलित गङ्गा हुई भैरव निनाद से,—

मानों गिरि-कन्दरा में स्रोतस्वती वर्षा मे
वेगवती ! थर्रा उठा कैलासाद्रि ! भय से
काँप उठा सारा विश्व; सभया हो अभया
साध्वी हाथ जोड़ कर बोली महा रुद्र से—
"प्रभु क्यों सरोष हुए, दासी से कहो, अहो ?
मारा गया मेघनाद विधि के विधान से;
दोषी नहीं रघुरथी ! तो भी अविचार से
मारने चले हो उसे, तो मुझे ही पहले
भस्म करो !" धर लिये पद युग अम्बा ने ।
सादर सती को उठा ईश कहने लगे—
"छाती फटती है हाय ! मेरी गिरिनन्दिनी,
रक्षोदु:ख देख कर ! जानती हो तुम, मैं
चाहता हूँ कितना रथीन्द्र नैकषेय को !
क्षेमङ्करि, केवल तुम्हारे अनुरोध से
करता क्षमा हूँ राम-लक्ष्मण को आज मैं ।"
आज्ञा दी त्रिशूली ने सखेद अग्निदेव को,—
"सर्वशुचि, करके पवित्र निज स्पर्श से,
रक्षोदम्पती को शीघ्र लाओ इस धाम में ।"
दौड़ा अग्नि भू पर इरम्मद के रूप में !
जल उठी दीर्घ चिता धक धक सहसा ।
देखा दिव्य अग्निरथ सबने चकित हो;
कनकासनस्थ उसी रम्य रथ में अहा !

वासव-विजेता; दिव्य मूर्ति देखी सबने !
बाईं ओर सुन्दरी प्रमीला पतिप्राणा है,
यौवन अनन्त है, अनन्तकान्ति तनु में;
चिर सुख हासराशि होठों पर राजती !
रथ वर वेग युक्त व्योम-पथ से चला;
अम्बर से अमर जनों ने पुष्प-वृष्टि की,
पूर्ण हुआ सारा विश्व पुण्यानन्द नाद से !
दुग्ध-धारा-द्वारा शुचि वह्नि यातुधानों ने
विधि से बुझाई; भस्म-राशि उठा यत्न से
कर दी विसर्जित पयोनिधि के तल मे ।
धौत कर दाहस्थल जाह्नवी के जल से,
लक्ष लक्ष रक्षः शिल्पियों ने शीघ्र मिल के
सु-मठ चिता पर बनाया स्वर्ण-ईंटों से—
अभ्रभेदी रत्न-मठ-शृंग उठा व्योम में ।
स्नान कर सागर में लौटा अब लङ्का को
राक्षस-समूह, आर्द्र आँसुओं की धारा से—
मानों दशमी के दिन प्रतिमा विसर्ज के !
सात दिन-रात लङ्का रोया की विषाद से ।

इति श्री मेघनाद-वध काव्ये

सत्क्रिया नाम

नवमः सर्गः